तुम परम रूप जन संसृति के
    तुम मूर्त अमूर्त स्वत भासित !

तुम हरित चेतना धरती की
    मेरा तन मन करती मोहित,
नव रूप गढ सकू जीवन मे
    जिससे नव मानव हो शासित !

## इकसठ

भू रज पर मन लोटा करता
बन जाती रज मुझको पराग,
भू पर मन नही, तुम्ही पर स्थित,
घेरे रहती पद प्रीति आग !

तुम मुझमे, तुममे रहता जग,
मैं जग जीवन का क्षुद्र अग,
तुमने जो गौरव दिया मुझे
उससे न करूँगा नियम भग !

स्वप्नो की भाषा म अब तक
करता था तुमको सबोधित,—
अब अपने को भी स्वप्नो से
विस्मृत सा कर लेता वेष्टित !

जब स्पर्श तत्व का पाता मन
ससार अधिक ही प्रिय लगता
वह दृष्टि नही मुझको भाई
तुमको जो जीवन से भगता !

तुम हो, निश्चय ही जगती मे
वपु कभी हो सकेगा मूर्तित,
तुमको जग म मानवता म
चाहूँगा दख सकू मूर्तित !

## बासठ

कल बतलाऊँगा, क्या है वह
जो आत्म मुक्ति का पथ सुगम
जो लोक मुक्ति का भी पथ हो
जीवन के भी हो निकट परम !

दी स्वप्न दृष्टि मुझको प्रभु ने
जो जन भावी की सत्य दृष्टि,—
जीवन मे रत अतस्तल मे
होती नित जिसकी स्वर्ण वृष्टि !

नत शिर हूँ द्रष्टाओ के प्रति,
युग ऋषियो को करता प्रणाम,
जग मनीषियो का ऋण स्वीकृत,
उपकृत जिनके प्रति उर प्रकाम !

आस्था का सित रस स्रोत अगम
इनसे गहरा करता मज्जिन,
वह वहिरतर जग जीवन को
नव गरिमा मे करता छादित !

चित ईश्वरीय, रस सूत्र पकड,
अब उमड प्रकट होना बाहर,

नव मानवीय वन—छलक रहा
वह भर अतर-घट, वह झर झर !

भूमा के अतगत रहता
जीवन विकास क्रम—जन पोपक,
होगा समग्र मे परिणत वह
कवि केवल उसका उद्घोपक !

## बासठ

कल बतलाऊँगा, क्या है वह
जो आत्म मुक्ति का पथ सुगम
जो लोक मुक्ति का भी पथ हो
जीवन के भी हो निकट परम !

दी स्वप्न दृष्टि मुझको प्रभु ने
जो जन भावी की सत्य दृष्टि,—
जीवन मे रत अतस्तल मे
होती नित जिसकी स्वर्ण वृष्टि !

नत शिर हूँ द्रष्टाओ के प्रति,
युग ऋषियो को करता प्रणाम,
जग मनीषियो का ऋण स्वीकृत,
उपकृत जिनके प्रति उर प्रकाम !

आस्था का सित रस स्रोत अगम
इनमे गहरा करता मज्जित,
वह बहिरतर जग जीवन को
नव गरिमा से करता छादित !

चिन ईश्वरीय, रस सूत्र पकड,
अब उघड प्रकट होता बाहर,

नव मानवीय वन—छलक रहा
वह भर अतर घट, वह झर झर।

भूमा के अतगत रहता
जीवन विकास क्रम—जन पोषक,
होगा समग्र मे परिणत वह
कवि केवल उसका उद्घोषक।

## पैंसठ

अनुभव से ही बात
ज्ञात होती नित सारी,
जीवन का सुख सहज
सरल शीतल होता है।

जाग्रत करता वह मन को—
रस पावनता मे
अपने भीतर डूब मनुज
न कभी खोता है।

दुरुपयोग आनद का किया
सिद्धो ने वर
सूक्ष्म स्नायु उत्तेजन को
आनद समझकर।

शील नम्र होता वह
सहृदय जग जीवन प्रति,
स्वाभाविकता ही होती
उसकी विशिष्ट गति।

सहज कर्म म रत रहता मन
बिना ख्याति के,

इद्रिय रस बरसाती रहती
विना भ्राति के।

मिट जाता कापण्य हृदय का—
भू का आगन
मोहक लगता—निमल पावन
तीय स्नात मन।

मनोयत्र का एक अग रे
सहज शात सुख,
कहीं उसी मे विम्वित रहता
शाश्वत का मुख।

क्लाति सकल मिट गई
स्पश पा सुख का भीतर,
सुलझ समस्या- गई
निकट लगता जग वाहर।

## छासठ

आज सवेरे
समाचार सुनता था जब मैं
चित्र मुकुर म मेरे
नयना मे जग उठनी
हरी दूब की कोमल रेखाएँ—

आँगन मे
पत्थर की स्लेटा की
कृपण दरारा से जो
झाक झांक कर वाहर
सहज निकल आई थीं—
हरी हँसी मे डूबी
लोट पोट आगन पर!

मुझसे स्पष्ट स्वरो मे वे
कहती जाती थी—
'हममे जो जीवनी शक्ति
उसको तो देखो!

'तुम सहजन के प्रेमी हो!—
विस्मय मे डूबे
सोचा करते—
डालें कटने छँटने पर भी

वह प्रतिवर्ष
नयी शाखाओ मे खिल उठता,—
नव फूलो फलियो से
श्री मंडित हो पुष्कल !
कैसी सजीवनी शक्ति दी
उसको विधि ने !'

'मैं कहती हूँ'—हर्ष हरित
रोओ मे पुलकित
सहज खिलखिला—बोली दूब,
'मुझे देखो ना !

'पत्थर हो पाषाण—
फूट आती मैं वाहर,
हलकी फुलकी हरी
तृणावलि मे परिधानित !

'लू झड अधड सहकर भी
मुसकाती रहती, !
मुझे पाव के नीचे
यदि कोई कुचले भी
नम्र शील मे लिपटी मै
अपना आहत सिर
ऊँचा कर, सासो मे भर
सद्य समीर—फिर जी उठती हूँ !

सहज स्नेह से विछकर
परो तले जना के

मृदुल पावडा बन
जन जन का स्वागत करती।
न्योछावर रहती हूँ भू पर
स्मित अचल भर।

तुम दुबलता इसे समझकर
हँस सकते हो।—
क्योंकि बुद्धि की और हृदय की
भाषा अपनी अपनी होती।

भू की सजीवनी शक्ति मैं,
लिपटी रहती हूँ धरती से
रज मे गुम्फित।—

'फिर जतर यह—
सहजन ऊर्ध्वमुखी हो
फलता गगन नोड म।

मैं समतल गति म भी
चलती पलती रहती।

'म कहती हूँ—
भल ताड स ऊँच हा तुम
अपन गहर मूल
जमाए रहा धरा म।

'मानवीय दा रूप उस
सस्कार नया दा—
बन रहा पृथ्वी ही प ही—

उसके आगन मे
जीवन की हँसी बखेरो,—

'देवो पितरो की माता वह,
भगवत् लीला स्थली
सनातन !'

## सठसट

जीवन प्रमी हो जा
मोमुरा म रह न गाए,
गुण प्रबुद्ध हो,
जीवन के अनुभव म ट्टाए घोप !

जीवन का प्रिय क्षण
धरा की श्री शोभा का आंगन,
हास अश्रु का, तम प्रकाश का
जो स्वर्णिम आलिंगन !

त्रुटियाँ कर हम जग मे
सीखें सदसत का मूल्यावन,
अधिक योग से रे
प्रयाग का जन धरणी का आंगन !

नयी सफलता की सोपान
बने फिर फिर असफलता,
आख मिचौनी खेले मन से
जीवन की चचलता !

जीवन, प्राणो की सरिता,
जो स्वय खोज लेती पथ,

कर्म सृष्टि का चतुर सारथी
जग जीवन जिसका रथ!

कर्म करो, दो जन्म कला को,
रचो धरा मुख सुंदर,
रचना जीवन मंगल वाहक—
पृथक् न जग से ईश्वर!

यदि प्रभु सँग, सिकता कण भी
सोने मे होते परिणत ।

बोझ वाह्य सपद् मानव हित
हर्म्य विपद् के खँडहर,
अक्षय निधि का कोष हृदय म,
शक्ति स्रोत नर अतर ।

तुम न अभागे,—निर्धन हो यदि
गहो प्रीति से प्रभु कर
निखिल वभवो के स्वामी वन
आत्म दान दो निभर ।

# उनहत्तर

स्नेह तुम्हारा सदा
सदानीरा भी बहुवर
जीवन की भू को रखता
भावों से उर्वर ।

चंद्रकला की नाव रूप की
शुभ्र - इंगित
पार लगाती भव सागर में
दिखा तीर नित ।

धर्म प्रेरणा, सहजोल्लास
हृदय में सहचर
पावन करते दिव्य स्पर्श से
मेरा अन्तर ।

पग पग पर पाता हूँ मैं
अपने को अर्पित,
नहीं जानता किसे बताऊँ
अपना अर्जित ।

अहंहीन नर, दंष्ट्र रहित
मणि फण सा स्तंभित
खल जन से पीड़ित,
तुमसे रहता संरक्षित ।

## सत्तर

जाडे की प्रिय धूप
सहज लिपटी विटपो से,—
मुझे खेलने को ललचाता
भू प्रागण !

काटे उग आए
जन धरणी की छाती मे
कब मे जाने नही निराया
भू का वन !

रूढि रीतियो मे युग युग की
जकडा भू मन,
कपालो मे खडे
अध विश्वास घोर,

जाति, सप्रदायो, धर्मो ने
जन भू पजर
जकड लिया !
घन अधकार का नही छोर !

परिवर्तन की आधी
दौड रही जगती मे

# इकहत्तर

पशु स्तर पर ही अभी
सभ्यता भू पर जीवित
जो कि भ्रूण हत्या को करती
धिक् विधि-स्वीकृत !

पथरा गया हृदय
युग मानवता का निश्चय,
पशु भी मुझको आज
मनुज से लगते सहृदय !

शिशु के सबसे निकट
सहज शुचिता में ईश्वर,
सृष्टि भ्रूण-अंकुर पर
पग पग पर न्योछावर !

आध्यात्मिक नैतिक शिक्षा से
जनगण वंचित,
आध्यात्मिकता तुच्छ
कर्म कांडों में सीमित !

बाहर से ही मनुज सभ्य,
भीतर वह बर्बर,

आतर ग्राति मनुज को
लानी जनधरणी पर

सभी मनुष्य समान रीति से
जग मे होते,
मानव-वशी वच्चे
वश न अपना खोते ।

आत्मा का प्रतिनिधि हो
जग का जीवन वाहर,
विचरे धरती पर
सस्कृत नर वेशी ईश्वर ।

## बहत्तर

मेरा गीत रहेगा
अभी जगत् मे अलिखित
सूक्ष्म स्वरो से
बधिर जनो के श्रवण न परिचित !

मेरा प्रेम अतृप्त रहेगा
भू जन के प्रति
हृदय ले सका जन्म न
जिसमे हो निश्छल रति !

मेरा कर्म रहेगा अभी
जगत् मे निष्फल,
जन उसका उपभोग कर सके—
नही मनोबल !

कैसे ईश्वर परिक्रमा
कर पाएगी गति ?—
जग मे प्रभु को स्वीकृत
कर पाई न मनुज मति !

जहा समापन होना
युग के मन का चिन्तन
वही झरोखे से उर के
प्रभु देते दर्शन !

## तिरहत्तर

जान क्या आनदवाद के
पीछे मोहित
सुख दुख के जीवन को
सुज्ञ समझते गर्हित ।

मैं प्रमी हूँ, मुझे
प्रेम ही की परिणति नित
लगती है आनद, ज्योति म,
शाति मे अमित ।

वह छूछा आनद
भुला देता जो जग को,
निर्मित करता नही
लक्ष जीवन के मग को ।

रिक्त स्नायविक उत्तेजन वह
लक्ष्य से रहित,
आत्म भाव म लीन—
समग्र बोध से वचित ।

शाति ज्योति आनद
तत्त्व आत्मा के निश्चित

समाधिता

जीवन रचना मे करना
जिनको सयोजित ।

प्रमो मधुकर गुजन भर
मधु छत्र वनाना,
हृदय खोल कर कोयल
मधु ऋतु स्वागत गाता ।

वे भी किसी रहस्य–
स्पश मे होते प्रेरित,
निज उर का आनद
जगत् प्रति करते अर्पित ।

अत न ऊपर के वैभव मे
साधक हो लय,
जन भू रचना करे
प्रीति रति रस मे तन्मय ।

## चौहत्तर

नवल युवतिया, आओ,
निज कवि के संग बठो
सहज भाव स उसके
मुक्त हृदय म पठो।

मुग्धा तुम, धरती की
श्री शोभा की प्रतिनिधि,
रूप-बाध मे खोई,
यौवन चचल सब विधि।

नयी भूमिका तुम्ह निभानी
जन भू मग मे,
मनुज सभ्यता नव विकास के
पथ पर जग मे।

विश्व मच यह, जहाँ
प्रसाधन से भी बढकर
आतर श्री चाहिए—
वही साधन श्रेयस्कर।

तन से श्री सु दर तुम
नव यौवन से वेष्टित,

समाधिता

मन की सुंदरता का मूल्य
अधिक, यह निश्चित ।

भू गृहिणी तुम रही
स्नेह-गृह में सरक्षित,
जग के सम्मुख तुमको
होना आज उपस्थित ।

शील, मन सस्कारो ही का
मूल्य महत्तर,
अत सस्कृत हो तुमको
सस्कृत करना नर ।

मुक्त हृदय से मिलो,
भाव हो अन्तर्दीपित,
स्वस्थ आत्मविश्वास चाहिए
तुम्हे अपरिमित ।

जीवन को व्यक्तित्व नया
देना दिग् भास्वर,
भावी जग मे तुम
ईश्वर की प्रतिनिधि सुदर ।

# पचहत्तर

आज सवेरे
एक बरस की बच्ची सुमिता
अपने फूलदार गद्दे के ऊपर बैठी
कमर की गुदगुदी फर्श पर—
बार बार
निज चचल मृदुल हथली फला
और बद कर,
पकड़ रही थी तन्मय
हँसमुख स्वच्छ धूप की
प्रिय टुकड़ी को,—
जो जाली की खिड़की से छन
उसके सम्मुख पड़ी हुई थी
चादी की गुडिया सी उजली—
चिड़िया की नन्ही बच्ची सी
अपने रामिल पख खोल
उड़न म अक्षम ।

उसकी उस निरीह चेष्टा को
दख अचानक
मैं विस्मय म डूब
हप अभिभूत हो उठा ।

यह अबोध चेष्टा थी
या अद्भुत साहस था ?

मन अनजाने लगा सोचने—
क्या हम सब भी
नही बाल चेष्टा करते
अज्ञात रूप से—

जो अमूर्त को मूर्त समझ कर
बार-बार
उसका विश्लेषण
सश्लेषण कर—

परम सत्य को
अल्प बुद्धि की मुट्ठी मे भर
उसे ग्रहण करने का
सतत यत्न करते है ?

## छिहत्तर

तुम ‍प सरोवर हो निमल
मैं तीथ स्नान जिसम करता,
भावा ने कोमल स्पर्शों से
अकरुण विपाद मन का हरता।

सौन्दय तुम्हारा केंद्रित हो
खिल उठता उर म वन सरसिज,
प्राणो के अलि भरते गुजन,
गीता की लय बुनता मनसिज।

अतर की मोहित लहरो म
हाती असीम की छवि विम्बित,
मैं कूल तुम्हारा बन जाता
जिसमे अकूल बँधता सीमित।

क्षण मे अमूत हाता मूर्तित
श्री शाभा वभव मे पुष्कल,
जगा की सगति मे ढलकर
तन्मय हो जाता अतस्तल।

# सतहत्तर

फूलों की सेज नहीं जीवन
रे, ज्ञात मुझे कटु सत्य गहन,
विरला ही काँटा हो जिसने
वेधा हो नहीं सतत तन मन !

पर फूलों की कोमलता का
रस बोध मुझे देते काट,
ऐसा कुछ नहीं कि, विधि निर्मम,
दुख आए मेरे ही बाटे !

आनन्द स्पर्श से मुझको प्रिय
सुख दुख का दंश सदा लगता,
मेरे अंतस्तल में सोया
खोया मानव उससे जगता !

मानव की ममता कहीं अधिक
सुख दुख की क्षमता से निश्चय,
यदि हो अंतर में सूक्ष्म दृष्टि
जीवन ईश्वर लगता सहृदय !

जो सुख जग जीवन की भू पर
वह नहीं रिक्त मन के ऊपर,
मत वाष्प बन अटको नभ में
बरसो रस सीकर बन भू पर !

## अठहत्तर

अन्तर-नभ से मैं जीवन की
भू पर आया हूँ सहज उतर,
सुरधनुभृत वाष्पा के जग से
शस्यस्मित रज पर मुक्त विचर।

जन भू का सीमित हरा क्षितिज
मन को देता हँस आलिंगन,
अब रंग गंध कलि कुसुम नवल
रँगते मन, सुरभित करते तन।

श्रम स्वेद हृदय को प्रिय लगते
सित कम पंक में सनता मन
जीवन के अभिनव अनुभव से
लगता असीम घर का आँगन।

आश्वस्त हृदय नव पीढ़ी में
मेरा अमरत्व सतत मूर्तित
उनके नव जीवन यौवन में
मेरा मैं जग में संरक्षित।

मैं बन कर आए तुम मुझ में
मैं समझ सका था मर्म नहीं
अनुरूप तुम्हारे बन कर अब
माँगू ईश्वर संभूति यही।

समाधिता

## उन्नासी

छनकर गवाक्ष से प्रथम किरण
मेरा स्वागत करती सहृप,
मधु वायु लिपट जाती तन से
वह, मगलमय हो नया वप !

मैं अधिक जगत् के निकट आज
जग मेरे अधिक निकट निश्चय,
मिट गया हृदय का दैन्य द्वन्द्व,
अब रहा न मन मे भय सशय !

सित प्रीति करो से सृष्टि रचित
जीवन पदाथ जन मगलप्रद,
सुख दुख के भव सघर्षों मे
अन्तर्हित प्रभु की रस सपद् !

जो दे, उससे सताप न हो,
जो लें, उससे पा परम तोप,—
हमको अपूण यदि लगे सृष्टि
अपने ही को दें पूण दोप !

आओ, मन की कुठा छोडे,
देखें उन्मुक्त जगत का मुख,
नीला नभ निरख हरी धरती
भोगें प्रभु की सत्ता का सुख !

# अस्सी

आओ, देखें शिशुओं का मुख,
टूटें प्रिय वन फूलों का सुख,
सन्तुलित चित्त जब हो मानव
तब दूर करे वह जग का दुख।

करवट लेती जब एक लहर
हिल्लोलित हो उठता सागर,
सुख दुख न व्यक्ति के भिन्न कभी
जग से,—दोनों युगपत निर्भर!

अब गया व्यक्ति चिंतन का युग,
श्रेयस्कर सामूहिक मंथन,
जीवन विकास पथ पर, क्रमश
आ रहा वृहद् युग परिवर्तन।

पकड़ो जीवन की बागडोर
जग का विकास हो पग पग पर,
भूमा—सामूहिक जीवन—पर
जन हास अश्रु, निज-पर निर्भर।

नव दृष्टि मिले युग मानव को
दुर्बल कुंठित उर को सबल,
प्रभु पृथक न विश्व प्रगति पथ से
भव कर्म करो, हो भू मंगल।

## इक्यासी

श्रम स्वेद मनुज काया के गुण,
श्रमहीन रहे जो मन, उत्तम!
मन हो प्रकाश स्मित, झेल सके
वह बाह्य जगत् जीवन का तम!

तम ज्योति भ्रातृ भगिनी निश्चय,
दोनो ही चिर पावन सुदर,
छूछा वह ईश्वर, जो केवल
ज्योतिमय,—नही तिमिर सहचर!

तम औ' प्रकाश के स्वामी जो
मेरा उर उनका चिर अनुचर
तम औ' प्रकाश के सित स्वर्णिम
सयोजन का प्रेमी अतर!

जीवन रे जग की निधि जन प्रिय
यदि जन ईश्वर पर अवलंबित,
नम रथ, प्रकाश सारथि बन कर
पथ पार करें उनका निश्चित!

प्रिय रूप जगत ही सत्य मुझे
शाश्वत अरूप जिसका दपण,
निगुण अमूत मे भी मुझको
मिलते स्वरूप ही के दशन!

# बयासी

जिनको प्यारा भू जीवन
मन उनको देता आदर,
जो कुछ जीवन दे, नत सिर
स्वीकार करे उसका वर !

भंगुर रूप, अमर गुण जिसमे,
यह जीवन जगदीश्वर,
व्याप्त चराचर मे जन मादन
मा। मोहन मुरली स्वर !

आओ, मिल जग के आंगन मे
फूलो के सँग खेलें,
उडे विहग पखो पर मन,
अधड दिशि दिशि के झेलें !

भरी हलाहल के प्याले मे
मधुर सुधा जीवन की,
मदिरा की मादकता, सजन
क्षमता नव यौवन की !

धूपछांह जिसमे स्वप्नो का
वास्तवता का गुम्फित,
मानवता का स्वर्ग करो
निर्माण न हो ह कुठित !

## तिरासी

नाम धाम का भले न हो
गौरव, जीवन साधारण,
हृदय आत्म सतुष्ट रहे,
छोटा घर, छोटा आगन !

जीवन प्रति हो आकर्षण,
भव कर्म निरत हो तन मन,
फूल खगो से सहज स्नेह
हँसता सा हो गृह उपवन !

जीवन की गति विधि मे रस ले
उच्च अभीप्सा रत मन,
आशान्वित उर सुख स्वप्नो का
क्रीडास्थल हो प्रतिक्षण !

सुहृद एक दो हो अभिन्न,
सम भाव शत्रुओ के प्रति,
द्वेषी जन के प्रति उदार मन,
ईश्वर दे ऐसी मति !

सम्भव हो तो, कला साधना मे —
दीक्षित हो अन्तर
जन-भू स्वर्ग रचे मगलमय,
सार्थक जीवन हो, नर !

# चौरासी

सौ सौ आँखों से देख रहा
मुझको ताराओं का अम्बर
भावी स्वप्नों के अंकुर से
जो लगते मुखरित दिग् भास्वर।

नभ के आँगन की दीपावलि
उद्दीप्त चेतना जो करती
मैं उससे परिचित हूँ भव मे
वह मेरा जीवन तम हरती।

ताराओ के नभ से मुझको
फूलो की भू लगती सुदर,
तारे रहस्यमय है अवश्य,
पर फूल जनो के प्रिय सहचर।

रवि शशि, तारा दीपो ही म
आलोक नही केवल मूर्तित,
फूलो के रगो, मानव के
त्वच् अगो मे भी वह दीपित।

आलोको का आलोक एक
जो नही ज्योतिमय या तममय,—
वह अभिव्यक्त जग मे समस्त,
वह रचना प्रिय, न मुझे सशय।

## पचासी

जो देश गरल्वत् गत युग के
उनसे हमको लड़ना न कभी,
उनको करना नित आत्मसात्
हम हो सकते दिग्जयी तभी ।

जो रे समथ, जा शक्तिमान
उनकी न विजय जग मे निश्चय,
जन इच्छा, जन सकरप शक्ति
सर्वोपरि अस्त्र—नही सशय ।

सभव, अणु अस्त्रो स भू की
भित्तिया टूट जाएँ दुजय,
रस स्पश तुम्हारा पाकर ही
सम्भव भू-रचना नि सशय ।

अणु अस्त्रो के दारण युग मे
अब असुर शक्ति हो चुकी विजित,
सद्भावो से, सद्यत्नो से
भू की भावी होगी शासित ।

रस अमृत मेघ अभिनव जीवन,
रण अस्त्र नही उसके साधन.

जो रागों से वह अजेय
    पवित्र करेगा भू प्रांगण !

उसके साधन हैं दया क्षमा
    वह मनुज प्रेम का आराधक,
हैं राग द्वेष शत्रुता समर
    उसके रचना-पथ के बाधक !

जन सामूहिक संघर्ष कर
    कर घृणा द्वेष भय का वर्जन,
नवविश्व निर्माण करें जग का—
    जो वास्तव में प्रभु का पूजन !

## छियासी

गूथ चुका प्रिय वेणी कितनी वार
गध मधु के सुमनो से—
मूर्ति गढ चुका हूँ सुकुमार
मधुर स्वर्गिक कल्पना क्षणो से !

पहना चुका सुरभि के हार
सँजो वक्ष स्थल,
लतिका के कगन
कलियो की गुजित पायल !—

भावो से शृगार तुम्हारा
करता आया प्रतिक्षण,
सुरँग कुसुम जिनके प्रतीक भर
रहे अकिंचन !

कितनी कोमल हो तुम
कोमलता से कोमल,
कितनी निरुपम, पावन,—
निखिल विश्व मे व्याप्त अनिवच
शोभा छू लेती मन !
बन भावी प्रेयसी
मनुज की, हृदय चेतने,
करो उपस्थिति से
उपकृत भू प्रागण !

## सत्तासी

देख रहा हूँ एक वृहत् शव
जीवन के आँगन म,
मौतिकता के यत्नो से
सरक्षित अपनेपन मे !

जड अतीत के भावो, वचनो
धर्मों का, वह प्रतिनिधि,—
वही जीर्ण मृत रूढि रीतियाँ
परपराएँ, गति विधि ।

बदल गया उसका गत स्मारक
सौध गगन चुबी बन,
बाहर के परिवेश शेप में भी
आया परिवर्तन ।

दिखता वह अब भी जीवित सा,
उर स्पदन से विरहित,
जन जीवी आकाश बेलि सा
मन प्राणो मे गुफित ।

मृत्यु - दृष्टि से उसकी
जगती का जीवन सम्मोहित,

विकसित हो पाता न रच
गत भय संशय से पीड़ित ।

समय आ गया, देवासुर मिल
करें सिंधु मथन नव,
नव मूल्यों के रत्नों से
मंडित निखरे नव मानव ।

जीवित हो जो जग के प्रति,
जन के प्रति हो उर स्पंदित,
गत सदसत् को अतिक्रम कर
नव करे सभ्यता निर्मित ।

युग प्रबुद्ध नर, विचर सके जो
ईश्वर के संग भू पर,
शव का कर संस्कार
रचे परिवेश जगत का सुन्दर ।

मृत अतीत शव को ढो हम,
देखो भविष्य का आनन,
धरा-स्वर्ग रचना प्रतीक हो
वर्तमान का प्रांगण ।

# अठासी

आत्म बोध कर प्राप्त
पहुँच कर सत्य शिखर पर
क्या भारत का जीवन प्रांगण
जर्जर खँडहर ?

दुःख दैन्य से दर्शित
घोर अविद्या पीड़ित
भू के बर्बर हिंस्र जनों से
शोषित, शासित !—

कभी प्रश्न पूछता
विकल होकर मेरा मन
क्यों खोया भारत ने
बहिरंतर संयोजन ?—

द्रष्टा के गौरव से
होकर आभा मंडित
उसको होना था संपन्न,
अजेय, अखंडित !

उत्तर देता तब निगूढ़
चिंतन रत अंतर

भारत भारत नहीं,
अपृथक विश्व जग भर !

भारत का संघर्ष
विश्व-संघर्ष असंशय,
उसको पाना निखिल
धरा की जड़ता पर जय !

निश्चेतन के अंधकार का
पर्वत जीवन
आलोकित करना उसको
धरती का कण कण !

जब तक हटे न घृणा द्वेष
स्पर्धा भू मन से
तब तक स्वर्ग बसा सकते
जन भौतिक धन से ?

भू के प्राणों के जीवन को
होना संस्कृत,—
जाने कितने युग बीते
हो सका न इच्छित !

जब तक उपचेतन कर्दम से
उठे नहीं नर
आध्यात्मिकता हो सकती
चरितार्थ न भू पर !

पर अप्रतिहत जीवन की
    चेतना अनामय—
प्राणों में बहती—
    नर होगा हाँ! सहृदय!

आभा-रत भारत
    काटेगा जन भू का तम,
धरती का सा धैर्य चाहिए,
    अविरत तप श्रम!

## नवासी

बोल रही पहिली कोयल
तरु की डाली से—
स्वागत, स्वागत !
बौरा उठी नयी अमराई !—
!
सोने चादी की छायाएँ
तिरती वन मे,
नयी चेतना, नयी भावना
भू पर छाई !

नव वसत प्रेरणा-दूत
तरुओ के जग का,
लता कुज तृण गुल्म
सभी मधु-मद से पागल !

मलय समीरण की सौरभ से
मत्त दिशाएँ
सोया पतझर जाग उठा
वन जीवन-मासल !

पृथक् कभी भी नही
जगत् मे प्राक्तन नूतन,

नये सदा से प्रात सध्या,
शैशव यौवन !

आत्मा का अमरत्व
भोगते तन मन जीवन—
नित नवीन बन आते
शाश्वत से गर्भित क्षण !

लोग फलों के प्रेमी,
आम फलों का नृप भी,
आम्र वनों में छाई अब
पीताभ ललाई !—

कलाकार, मधुवन का कवि पिक,
उसको भाती
धरती की मजरित
सुगध मदिर तरणाई !

## नव्वे

कितने कोमल हो तुम
कोमलता से कोमल
स्मरण तुम्हारा आते
खिल उठना अन्तस्तल ।

मृदुल मृदुलतम हृदय
वज्र सकल्प अमक्षय,
इच्छा कर लेने से ही
तुम पा जाते जय ।

निमम से निमम भी
मार न सकता निश्चय
कामलतम जन को
जो सच्चा स्नेही, सहृदय ।

यह मेरे अर्पित जीवन का
जग मे अनुभव
जहा ग्राह मुह वाए—
वाहर से वन मानव ।

काली से भी काली
छाया के छूने पर

भूल दिव्य सपद
शत शत स्वार्थो से क्वलित ।

धरा स्वर्ग का निर्माता
होगा वह मानव
देश काल से उठ कर जो
तुममे स्थित रह कर
जीवन का निर्माण करेगा—
सुख दुखो मे
सुख दुखो से ऊपर ।

व्यक्ति सुसभ्य समाज के लिए
यही समर्पित पथ
श्रेयस्कर,
विश्व के लिए ।

## बयानवे

पापी नहो जगत मे कोई ।—

यह दायित्व नही मनुष्य का
उसके भीतर
काम क्रोध की, लोभ मोह की
प्रवृत्तिया हैं ।—
विश्व प्रकृति ही इनकी जननी ।
सब का ही उपयोग
जगत के क्रम विकास मे ।

मानव से आशा की जाती
सदुपयोग वह करे
वृत्तिया का जीवन मे ।
उसकी स्थितिया
इस सबमे बाधक हो सकती ।
अत क्षम्य उसकी दुबलता,
मानवीय जो ।

मुक्त हृदय वह रहे
कम फल छोड जगत् के
स्रष्टा पर, जीवन ईश्वर पर ।

शिव से शिवतर हो उसका पथ—
मूल्य सृष्टि क्रम मे होता
प्रत्येक चरण
प्रत्येक कम का ।

## तिरानवे

वहुत दुख झेला अह,
भारत की नारी ने ।
एक तरह से निखिल विश्व मे
सब देशो की नारि जाति ने ।

बंदी उसका जीवन,
तन मन,
बंदी उसकी आत्मा
नर के काम पाश मे ।

स्त्री गगा है ।
नाले भी मिल जाएँ उसमे
वह पवित्र, निर्मल ही रहती ।
मा है वह ।

नया संतुलन आज चाहिए
स्त्री पुरुषो के सम्बधो मे—
काम द्वेष से मुक्त हो मनुज,
मुक्त हो धरा ।

स्त्री व्यतीत कर सके
मुक्त जीवन—

पुरुषों की
तप्त लालसा के दशन से
सरक्षित हो ।

रचे नया मानव अतस वह,
क्षुद्र वासना
शुद्ध प्रीति रस मे
परिणत हो ।

स्त्री मस्तक हो उच्च,
मुक्त वैधव्य चिह्न से ।
चद्र कला सी
वह नवीन ही रहे नित्य प्रति,
स्निग्ध प्रीति ज्योत्स्ना बरसाती
शुष्क हृदय मे ।

श्री सुषमा की
प्रीति मधुरिमा की
प्रतिनिधि वह
जन धरणी पर ।

सभ्य न हो सकता समाज वह
जिसमे नारी मुक्त न हो ।—
कदम से ऊपर
अपनी ही सुदरता मे
निखरी सराज सी ।

## चौरानवे

दशा ा युग युग ग
अस्वीकार ही किया
जीवन का ।—
चेतस के मूल्यों का विकसित कर।

हम केवल मन के मन के
मूल्यों से रहते ।
जीवन के प्रति आशंकित,
सन्त्रस्त, विरागी ।

जीवन के मन को हम को
विकसित करना है ।—

जो समस्त जीवन के
क्रिया कलापों को फिर
स्वीकृत कर,
उनका मूल्यांकन कर
प्रवृत्ति की मुक्त दृष्टि से
निखिल इन्द्रियों के वैभव को
नया मूल्य दे ।—

जिससे मानव मुक्त रूप से
जीवन का उपभोग कर सके

नव समाज रच ।—
गत विरक्ति, निर्वेदो के
कटक उखाड कर
जीवन भू से ।—

मन का नव सस्कार करे
जीवन के स्तर पर ।
इन्द्रिय हो ईश्वर की प्रतिनिधि,
सस्कृत जीवन,
धरा स्वर्ग नव गढे मनुज ।

उर सिंहासन पर
स्थापित कर जीवन-सम्राट्
पूर्ण गौरव मे ।

दर्शन के आक्रमणो से
रक्षा कर जन की ।

# पचानवे

स्वप्नो की शय्या पर
सोए भाव हृदय के
खोज रहे स्वर शब्द
व्यक्त कर सके तुम्हे जो—

मन्त्र गुजरित नीड
बसा नव सर्ग तुम्हारा
मनुज हृदय मे !
उसे प्रेरणा पखो पर
प्रेरित करने को
आतुर हो !

प्रिय भाव,
धैर्य रखना सीखो तुम,
बद द्वार अब मानव मन के—
घोर अँधेरा छाया भीतर !

जुगनू सी जो स्फूर्ति
जाग उठती क्षण भर को
वह नि शब्द महाधकार मे
लय हो जाती !

दीप्त करो अपने को समधिक
प्रथम किरण बन शुभ्र सुनहली
वेधो तम की दृढ प्राचीरें—
स्वप्न
भग हो मन का !

स्वय गा उठेगा वह
चिन्मय रश्मि स्पश से
प्रथम विहग शिशु सा
पुलकित हो !—
मातृ क्रोड मे जगकर
जग के नय क्षितिज मे !

नवोल्लास के कलरव से
भर जाएँगी दिशि,
अतर का उन्मुक्त नील
पखो की गति से
आदोलित हो
उतर पडेगा जन भू पथ पर !
नय शब्द को
तभी जन्म दे पाओगे तुम !

## छियानवे

मेरे मन,
सजना करो,
सजना करो तुम,
जीवन ईश्वर के प्रति
अपने को अर्पित कर!
ज्योति, प्रीति, आनद इसी में
शाति इसी मे!

सारथि भर मन जीवन नृप का
जिसके सकेतो पर ही वह
कर्म चक्र सचालित करता
निर्धारित कर लक्ष्य की दिशा!
यह निगूढ गोपन पद्धति
भूपति जीवन की!

बदी नर
गत अभ्यासा के
पथराए मानस पिजर मे,—
पख कट गए उसके
रस प्रेरणा बोध के!
रूढि रीतिया की जडता मे
जकड गया वह
नि स्पदित
पथराए शव सा!

मन से सर्जित
कृत्रिम स्थिर
सकीण लोक मे
विचरण कर नित

भूल गया निश्चय ही वह
ईश्वर के जग को,
विश्व प्रकृति के प्रागण मे जो
व्याप्त आक्षितिज !—
राग द्वेष स्पर्धा विरहित,
निष्कलुप, नित्य नव !

अपने ही अतर नियमो से
परिचालित जो
मौन प्रतीक्षा करता—
मानव जागे उसमे
श्री शोभा आनद प्रेम की
रचना मे रत !

## सतानवे

भीतर का मन ही
वास्तव मे मन है सच्चा,
उसे हमे आश्वस्त प्रथम
करना होता है ।

वही सत्य के प्रति भी
निणय ले सकता है—
बाहर का मन
वस्तु जगत् का मन है केवल !
बाहर के जीवन मे उलझा !

उसका ज्ञान
अधूरा ही होता,—
वह हा ना
कहने मे असमथ,
—सत्य का प्रश्न जहा है !

वस्तु मनस पर
भाव मनस की
छाया रहती अनजाने ही !
शुद्ध भाव मन
यदि वह पूण समर्पित है

सच्चा निर्देशन कर सकता है
सत्य मृषा का।
ठीक दिशा दिखला सकता
जीवन यात्री को।

वस्तु बोध
केवल सूचना मनुज को देता,—
वह शुभ हो या अशुभ।

भाव मन
शिव का बोध
हृदय को देता।

अत भाव मन के विकास को
मनुज प्राथमिकता दे—
पूर्ण तभी होता नर
जब वह
ईश्वर के प्रति अर्पित होता,
उसमे ही स्थित।

# अठानवे

जीवन के गुण गाएँ
चाहे मन आत्मा के—
आस्था बिना नही सार्थकता
जग मे इनकी !

रिक्त अनास्था
सशय त्रास व्यक्त करते जो
कला शिल्प मे—
वे भी आस्था रखते
मैं कह सकता निश्चय !

बाहर से वे भले
सुज्ञ बौद्धिक बनने का
अभिनय कर
जग के मायावी रग मच पर
अपने को ऊपर दिखलाएँ
इन सब से ही !—

क्षण भर का भी कोई
आस्था रहित जगत म
रह सकने का दभ
नही भर सकता !—

आस्था
भले स्वय पर हो,
अथवा अपनी स्थिति पर हो !

ऐसे भी हैं जो
अपने को जग के सम्मुख
नास्तिक बतला—
घर के भीतर
शीश नवाते रहते प्रतिक्षण
अनगिन देवी देवो के
चरणो पर अविरत !—

यह जो भी हो !
आने वाला युग
आस्था ही का युग होगा !—

यत सभ्यता जब
बालू की भित्ति की तरह
नष्ट भ्रष्ट होने को होगी—

अणु अस्त्रो से नही,
मनुज के अहकार से—
उसके उर के अधकार से !
(मुझे सहज विश्वास
न आएगी ऐसी स्थिति !)

मानव मन ऊपर के
सूक्ष्म सबल दबाव से

आस्थावान स्वय वन जाएगा !—
जन भू पर
वही मात्र
ईश्वर का प्रतिनिधि
वन सकता है !

## निन्यानवे

गगा यमुनी युग अव
विचर रहा धरती पर,
प्राक्तन नूतन वहते
गुंथे एक वेणी मे,
सामूहिकता एक ओर
व्यक्तित्व दूसरी
ओर, शनैं चढते युगपत्
जीवन श्रेणी पर ।

विघटित होता गत युग का
जीवन मन धीरे,
अधकार गहरा ही
घिरता जाता प्रतिक्षण,
गहन तमस को चीर
फूट सी रही नव किरण,
नव युग वोध, विकास
वढाते मद गति चरण ।

वह अतीत के अधकार के
साथ धरा जन,
कुछ नवीन का स्वागत
करने को अव तत्पर ।

एक ओर पनतावार
अभ्यास युगो के
सूक्ष्म दूसरी ओर
चेतना धार क्षीणतर ।

आओ, बैठो कवि के सग,
भावी नारी नर,
नया क्षितिज जो खुलता
ज्योति द्रवित दग सम्मुख
तीथ स्नान कर उसके
रस आलोक मे मधुर
नव भू जीवन रचना के प्रति
हो हम उन्मुख ।

श्वेत पख फलाए
समता छाई भू पर
गुण वैशिष्टय
सहस्रो वर्णो मे दिग शोभित,
मानवीय एकता महत्
जन समता से जो
भू मानस को प्रज्ञा से
करती आलोकित ।

अश्रु स्वेद मे सन आओ,
श्रम तप साधन से
भू जीवन को करे
स्वग जीवन मे परिणत,
हम धरती के पुत्र
करें मा का सरक्षण,
अत केन्द्रित,
जीवन ईश्वर के सम्मुख नत ।

## सौ

आज प्राविधिक कौशल के
वैज्ञानिक युग में
निधनता ही नही
सपदा की काष्टा भी
बना रही जीवन को
क्षुब्ध, अशात, असयत !

हिप्पी बनते युवक,
अनैतिक—प्रौढ स्वाथ रत,
बहु वभव सपन्न राष्ट्र
करते प्रयाग अब
अपनियमो पर—
सामूहिक सभोग क्रम पर !

वस्तु जगत के बोध से दबी
आदालित अब मानव आत्मा
युवका की पीढी विद्रोही
निखिल विश्व मे !

सत्य मात्र विद्रोह
मात्र विद्राह के लिए !
कला आज विद्रोह कर रही

शिल्प जगत् विद्रोह कर रहा
गीति, काव्य, साहित्य समीक्षा
विद्रोही गत संस्कृति के प्रति।

क्या कहते वे ?
यही, हमें संतोष नहीं
जो कुछ है उससे।—
यांत्रिकता से मर्दित
क्रूर व्यवस्था
चबा रही मानव को।
असंतोष मथता अविराम
हृदय को जन के।

व्यक्ति समाज
पृथक् धाराओं में अब बहते,
संकट घोर मनुष्य चेतना में छाया है
निखिल विश्व में।

क्या उपाय हो इसका ?
वस्तु जगत का पूजन
छोड़ मनुज,
अपने अंतर में
केंद्र सत्य को खोजे।—
रस, आनंद, प्रेम का।—
मनुज सत्य जो।

कृत्रिम जग में रहना छोड़—
बाह्य नर मन ने

जिसका प्रसरित किया—
प्रकृति के
ईश्वर के जग मे रहना सीखे
भविष्य मे ।

यही दृष्टि भारत की रही
जगत् जीवन प्रति ।
भोगे नर भू जीवन
अत केन्द्रित रहकर ।

भाव बोध
भगवत् सकेता से चलित हो ।
अर्पित हो तन मन
समग्र के प्रति
भूमा प्रति ।

अत स्थित ही
कर सकता
उपभोग
विश्व का ।

# एक सौ एक

जय बांगला! बीसवीं सदी में
तुमने जो भोगा झेला
दूसरा निदर्शन
उसका भू इतिहास में नहीं!

संभव, बर्बर युग में पहिले
जब असभ्य था मनुज
प्रखर नख द्रष्टा हिंसक
मारे काट हों लाखों जन
तब नर पशु ने
रक्त चूसकर उनका जी भर!

राग द्वेष वश, लोभ क्रोध वश
खाल उधड़ी हो निरीह की —
अंध काम वश
बलात्कार कर टूटा हो वह
पीन स्तनी
नग्न जघना वाली कन्या पर—
रति की भूखी!

चंचल मृग नयनी
स्वाभाविक अंग भंगि से

कामोन्मत्त बना देती है
तब वनचर को।

सामूहिक संहार,
आसुरी अत्याचार
नहीं संभवतः तब ऐसा हो हुआ,
क्रूर चिंगेज, असुर हिटलर का स्मरण
दिलाता जो अब।
बाङ्ला जन ने जिसे
खून की तिक्त घूँट
आँसू पी पी कर सहा
विवश हो।
दारुण बलि वेदी पर
सौ सौ शीश चढ़ाकर
अत्याचारी के सम्मुख।

रुंड मुंड, नर अस्थि पंजरों से
बाङ्ला भू
अभी पटी है।
गीताएँ, राधाएँ
मुग्धाएँ, श्यामाएँ
गर्भवती हैं,
लोक लाज में लिपटी गर्हित
अनचाहे बच्चों की माँ बन।—
पद प्रहार से लुंठित
कामुक सैनिक जन के,
भोग जिन्होंने उन्हें

काट डाले कोमल स्तन,
बच्चों को ऊपर उछाल कर
बेध प्रखर संगीन नोक से।

मनुज रक्त से रक्तिम पद्मा
गर्जन भरती
शत शत फेनिल फन खोले
क्रोधित लहरों के।
सद्य शोणित धारा
शस्यश्यामला भू पर
पावक की लपटों सी
लिपटी लगती भीषण।
ज्वालामुखी फटा हो जैसे
अंध क्रोध का।

शांत पाप! शांत ताप!
मुक्त हुए तुम
मुक्ति वाहिनी के
भारत के रण कौशल से,
साहस, शौर्य, पराक्रम, बल से।

सफल हों सब
दृढ़ वज्र संकल्प
तुम्हारे वीर जनों के।
दिया आत्म बलिदान जिन्होंने
कष्ट झेल कर
दारुण भीषण नरक द्वार का।

सामूहिक सक्ल्प अजेय।
झुकेगा उसके सम्मुख निश्चय
क्रूर आततायी सदव—
यदि सत्य निष्ठ हो।
वह वाङ्ला भू,
वियतनाम हो।
सामूहिक सक्ल्प
लौह प्राचीर वना—
जिसने कि निहत्थे
वाल वृद्ध तरुणो को
प्रेरित किया—
अस्त्र शस्त्रो से सज्जित
आसुर अरि को
ध्वस्त पराजित करने—
उसका मान भग कर।

एक लक्ष अरि-योद्धाओ ने
आत्म समपण किया
नवा निज मस्तक
जनता काली के सम्मुख,
शरणागत वनकर जन का।
और खून की घूट स्वय पी
तुमने उनको
अभय दान देकर
निरस्त्र कर दिया उसी क्षण।

भारत न सहृदय प्रवुद्ध
प्रतिवेशी की भूमिका निवाही
साथ सत्य का दे जन मन के।

पृष्ठ भूमि भर यह
है सीता की बाङ्ला भू !
समारभ भर
मानवता के नय युद्ध का !
जगी जन मानवता
तुम निमाण कराग
साक्षी होगी वही
तुम्हारी दूर दृष्टि की !

कडमस ने भू पर बोए थे
दात सप के,
सेना क्रूर उगाई उनसे !
रुड मुड बोए जन ने
निज बाङ्ला भू पर !—
उनसे सहृदय मनुज उगाओ !
भूलो बीती को,—
यह घोर विवतन का युग !

गूजे फिर मछुओ के स्वर
नदियो नावो पर,
फूटे खेतो म
शस्य श्यामल तरुणाई !

किलकारी मारे नव जीवन
भू प्रागण मे,
फूसो की कुटियो के भीतर
पोपित, रक्षित !

और, आधुनिक यन्त्रो के
स्पदन कपन से
बढे नये उद्योग—
देश सम्पन्न बने फिर!

महाक्राति आ रही गरजती,
जन धरणी के
पाप ताप सतापो का
करने विनाश सब!

पुन महाभारत मे जन
बँट दो शिविरो मे
लोक सत्य के, लोक न्याय के
युद्ध के लिए
खडे हुए कटिबद्ध!

महा सक्राति काल यह,
एक हाथ मे अमृत
दूसरे मे दिग् दाहक
अणु बम लिए हुए जो!

हम हैं अमृत कलशधर युग के,
अत शाति से, साहस से,
धीरज, विवेक से
जन भू रचना
नव मानवता की रचना मे
कम निरत हम रहे!
अमृत छिडकें अणुबम से
आहत मनुष्यता के उर मे!—

भस्मासुर अपने ही सिर पर
स्वय हाथ रख
भस्मीभूत मरेगा—
यह नव युग का निर्णय,
यही मनुज की भावी।
शुभ के साथ रहे हम,
आसुर शक्ति स्वय ही
आत्म विभक्त
विलीन धरा म हो जाएगी।
यही नियति उसकी निर्धारित।

स्वतत्रता है
पराधीनता सब से बढकर।
क्योंकि परस्पर निर्भर रहना होता
जन को लोकतत्र मे।
उसका नव निर्माण
जनो को करना होता,
सदा सत्य के रह अधीन
बढ लक्ष्य ओर नित।

भारत है मा वसुधा।
भारत अमृत कुभ ले
पुन जिलाएगा
अणु मृत भू मानवता को,—
विश्व सभ्यता को,
सस्कृति को।

सत्यवान की प्रेमी है
उसकी सावित्री।

उसकी प्रतिभा
अतजग की वैज्ञानिक !
निर्माण कर रही
मनुष्यत्व नव
स्थूल सूक्ष्म का सयोजन कर !
तम प्रकाश का
स्वग धरा का नव परिणय कर !

निवल के वल राम भले हो,—
निवल का ससार नही है !
सत्य, वीर भोग्या वसुधरा !
भारत का नभ गजन भरे
तुमुल ध्वनि वज्रास्त्रो से मडित !

सिधु दहाडे
सिंह वाहिनी का वाहन बन !
स्थल सेना के चापो से
कपित हो भू के पाप ताप !

भारत भौगोलिक
रक्षा करने मे समथ हो
शोषित पीडित की,—
जन अरि का मद मदन कर,
विगत ज्वर रह !

तुम सोनार बाड्ला,
दायित्व तुम्हारे सिर पर !
मानवता निर्माण करो नव

युग पुकार सुन !
मानवता निर्माण करो
श्रम तप रत भू पर,
मानवता—
कर्त्तव्य निष्ठ,
सहृदय, प्रबुद्ध जो—
कवि रवीन्द्र के स्वप्न रूप ले !
मानवता निर्माण करो
जो जाति धर्म के गत भेदों को
अतिक्रम कर
नव मानवीय सामाजिकता में
समायोजित हो,—
धरा स्वर्ग रचना रत
मनुज प्रीति में डूबी !

शिथिल विश्व तब निर्मित हो